लेनिन ने वर्ग-भेद को छिपाया नही बल्कि शुरू से ही अपनी रचनाओ मे वे उसे साफ-साफ दिखाते रहे। १८९५-९६ मे सोशल डिमौक्रैटिक पार्टी के कार्यक्रम पर लिखते हुए उन्होंने पूँजीपतियो के लिए लिखा—'अमीरो की शाहखर्ची और ऐयाशी की कोई सीमा नही रही। बड़े-बड़े शहरो के राजमार्गों पर उनकी आलीशान कोठियाँ और महल खडे हुए हैं।' लेकिन दूसरी तरफ 'मजदूरो को गन्दी कोठरियों मे रहना पडता है, ठढे, सीलनभरे घरो में ठूँस-ठूँस कर उन्हे रक्खा गया है। अक्सर जहाँ नये कारखाने बनते हैं, वहाँ वे जमीन खोदकर खुले मे ही रहने पर मजबूर होते हैं।'

लेनिन के इन शब्दो से पता चलता है कि एक सच्चे मानववादी का हृदय पूँजीवादी शोषण के प्रति कैसे क्रोध और घृणा से भर जाता है।

जारशाही रूस मे पचासो जातियो को गुलाम बना कर रखा गया था। रूसी और गैर रूसी ( अग्रेज और फ्रासासी ) पूँजीपति इन जातियों का भयानक शोषण करते थे। जारशाही ने इन जातियो के राजनीतिक और आर्थिक अधिकार छीन लिये थे। इसके खिलाफ यूरोप के 'मानववादी' लेखको के मुँह से एक शब्द न निकलता था। लेनिन और स्तालिन ने ही सबसे पहले घोर पूँजीवादी विरोध का सामना करके इनकी स्वाधीनता का समर्थन किया था। लेनिन और स्तालिन की बोल्शेविक पार्टी ने ही आगे बढी हुई, पिछडी हुई, मिटती हुई जातियों को जार, पूँजीवाद और सामन्तशाही से सही माने में आजाद किया।

१९१५ मे 'आत्मनिर्णय और सर्वहारा वर्ग' पर लिखते हुए लेनिन ने जारशाही रूस के लिए कहा था 'रूस तमाम जातियो का कठघरा है।' लेनिन और स्तालिन को छोड कर किस मानववादी मे यह हिम्मत थी कि वह गैर रूसी जातियो के लिए न्याय की यह माँग करता?

लेनिन ने जारशाही के अन्याय और अत्याचार को ही नही ललकारा

था, उन्होंने एशिया के देशो मे साम्राज्यवादी अत्याचार को भी चुनौती दी थी। बीसवी सदी के आरम्भ मे, जब सन् २० के असहयोग आन्दोलन में अभी देर थी, जब यूरोप और इग्लैण्ड के 'मानववादी' ब्रिटिश-राज्य की सभ्यता और उसके जनवादी होने का गुणगान कर रहे थे, उस समय लेनिन ने—१९०८ के अपने प्रसिद्ध लेख विश्वराजनीति मे आग का सामान ('Inflammable Material in World-politics') में— अग्रेजी राज्य के बारे मे लिखा था : 'उस हिंसा और लूट की कोई हद नहीं है जिसे भारत मे अग्रेजी राज कहा जाता है। दुनिया के किसी भी हिस्से मे जनता इतनी गरीब, बदहाल और भुखमरी से परेशान नहीं जितनी हिन्दुस्तान में।

इगलैण्ड मे जिन राजनीतिज्ञो को उग्रपथी और उदार कहा जाता था, जो हिन्दुस्तान को 'सुधार' (Reforms) देने की बात कहते थे, उनकी कलई खोलते हुए लेनिन ने उन्हें 'वास्तविक चगेज खाँ' कहा था जो 'अपनी हुकूमत के अन्दर रहने वाली जनता को हर तरह से 'शान्त' रखने की कोशिश करते हैं और राजनीतिक विरोधियों को बेतों से पीटने से भी बाज नहीं आते।

लोकमान्य तिलक की गिरफ्तारी पर बम्बई की जनता ने जो प्रदर्शन किये थे, उस पर उत्साह प्रकट करते हुए लेनिन ने लिखा था : 'लेकिन अपने लेखकों और राजनीतिक नेताओ के समर्थन मे अब हिन्दुस्तान की जनता निकल कर सड़कों पर आने लगी है। अग्रेज गीदड़ो ने हिन्दुस्तान के जनवादी नेता तिलक को जो घृणित सजा सुनाई है • थैलीशाहों के चाकरों ने एक जनवादी नेता की तरफ जो प्रतिहिंसा दिखाई है, उससे बम्बई की सड़कों पर जनता ने प्रदर्शन किये हैं और वहाँ हड़ताल हुई है। और हिन्दुस्तान का सर्वहारा वर्ग अब इतना परिपक्व हो गया है कि वर्गचेतन ढङ्ग से राजनीतिक जनसङ्घर्ष शुरू कर दे।

ऐसी हालत मे अब हिन्दुस्तान मे ऐंग्लो-रूसी तरीके कारगर नहीं हो सकते ।'

पूँजीवादी देशों के 'मानववादी' लेखकों ने उपनिवेशो मे अंग्रेजों के जुल्म और दमन का विरोध नहीं किया । इस मसले पर उनका मानव-वाद सो गया । सिर्फ लेनिन ने, १६०८ मे ही, गोरे-साम्राज्यवाद का पर्दाफाश करके हिन्दुस्तान के जन-आन्दोलन का स्वागत किया था। मजदूर वर्ग की सच्ची अन्तर्राष्ट्रीयता, उसका क्रान्तिकारी मानववाद इस तरह का होता है ।

लेनिन ने मजदूर वर्ग मे नयी जागरुकता पैदा की । उसके मार्क्स-वादी सिद्धान्तों को उन्होंने और पैना किया । इन सिद्धान्तो के बल पर उन्होने नये समाज के नये सांस्कृतिक मूल्यों का निर्माण किया । उन्होंने मजदूर वर्ग और शोषित जनता को सिखाया कि वह पूँजीवादी धोखे-बाजी और कपटनीति से घृणा करे । रूस की पूँजीवादी सरकार ने गुप्तसंधियाँ की थीं, लेनिन ने क्रान्ति शुरू होते ही उनको प्रकाशित कर दिया । पूँजीवादी कूटनीति के बदले उन्होने मजदूर वर्ग की क्रान्तिकारी राजनीति को आगे रखा । उन्होने जनता को धीरता, साहस, भाईचारा, वीरता के गुण सिखाये जो क्रान्तिकारी संघर्ष की आँच में पककर मजबूत हुए और चमक उठे ।

क्रान्तिकारी पार्टी में अनुशासन कैसे कायम किया जाता है, यह बताते हुए लेनिन ने पहली शर्त यह रक्खी थी कि सर्वहारा वर्ग के अग्रदल में वर्ग-चेतना होनी चाहिये, क्रान्ति के लिए लगन होनी चाहिये, धीरज, बलिदान और वीरता की भावना होनी चाहिए ।

( मार्क्स-एंगेल्स मार्क्सिज्म, पृ० ८१ )

लेनिन ने ये नैतिक गुण बोल्शेविक पार्टी को सिखाये जिससे वह दुनिया की पहली समाजवादी क्रान्ति करने में सफल हुई । आज तमाम सोवियत जनता लेनिन को अपना आदर्श मानकर उस स्तर पर अपनी

नैतिकता का विकास कर रही है जो पूँजीवाद समाज में सम्भव ही नहीं है।

सोवियत साहित्य इस नयी नैतिकता, इस नयी मानवता, इस नयी संस्कृति का दर्पण है। लेनिन के बताये हुए मार्ग पर चल कर सोवियत साहित्य उन सांस्कृतिक मूल्यों को विकसित कर रहा है जिनका आधार व्यक्तिगत सम्पत्ति नहीं है बल्कि सामाजिक अधिकार है।

पूँजीवादी देशो मे क्रान्तिकारी और प्रगतिशील साहित्य का जहाँ दमन किया जाता है, सम्प्रदाय जाति और वर्ण के भेद-भाव उकसाये जाते हैं, प्राचीनतावाद और धार्मिक अंधविश्वासो मे जनता को भटकाया जाता है, युद्ध और हिंसा की आग मे जनता को झोंक देने के लिए साहित्य से प्रचार कराया जाता है, वहाँ सोवियत-समाजवादी देश मे मानववादी साहित्य फलता-फूलता है, वह पुराने साहित्य के उन नैतिक मूल्यो की रक्षा करता है जिन्हें पूँजीवादी शासक वर्ग नष्ट करता है, वह पूँजीवाद को खत्म करके नये सुखी समाज के निर्माण की तस्वीर देता है जिससे दुनिया भर के शोषित वर्ग अपने भाग्य का निर्माण करें।

लेनिन के बताये हुए मार्ग पर चल कर ही आज सोवियत साहित्य संसार के प्रगतिशील और जनवादी साहित्य का सिरमौर बना है। इसलिए साहित्य और संस्कृति पर लेनिन के विचारों से परिचित होना हर देश के लेखको के लिए जरूरी है। हिन्दुस्तान जैसे देश के लिए यह और भी जरूरी है जिसने गुलामी और गरीबी में सबसे ज्यादा दिन बिताये हैं। लेनिन के विचार इस गुलामी और गरीबी को दूर करके नयी संस्कृति, नये साहित्य और नये समाज की तरफ बढ़ने का रास्ता दिखाते हैं।